# श्रीगंगोत्तरीक्षेत्रमाहात्म्यम् ।

( श्री गोमुखीयात्रा गंगास्तोत्र संग्रह सहितम् )

भाषानुवाद समलंकृतम्



ग्रन्थकारः—पूज्यपाद श्रीस्वामी तपोवनम्





प्रकाशकः—पं० वल्लभराम शर्मा, वैद्यराजः

( तृतीयावृत्तिः )

दयाल प्रिंटिंग प्रेस देहली

# श्रीगंगोत्तरीक्षेत्रमाहात्म्यम् ।

( श्री गोमुखीयात्रा गंगास्तोत्र संग्रह सहितम् )

भाषानुवाद समलंकृतम्



ग्रन्थकारः—पूज्यपाद श्रीस्वामी तपोवनम्

प्रकाशकः—पं० वल्लभराम शर्मा, वैद्यराजः

( तृतीयावृत्तिः )

दयाल प्रिंटिंग प्रेस, देहली



श्री स्वामी तपोवनम
(१९५०)

# प्राक्कथन

अयि पाठकगण !

अचलराज श्री हिमालय के चिरकाल निवासी सुप्रसिद्धनामा ब्रह्मनिष्ठ श्री १०८ स्वामी तपोवनजी महाराज की ये दो तीन कृतियां श्री गङ्गाजी की कृपा से पुनरपि आपके सामने रखनेका सुयोग मिला है। सुशिक्षित विद्वज्जनोंसे पूरित किसी आधुनिक नगरको विभूषित करनेका अधिकार रखते हुए भी श्री स्वामीजी विविक्त दुर्गम हिमालय प्रदेशको ही प्यार करते हैं। मेरा विश्वास है, कि यह कोई पूर्व कर्म प्रेरणाका फल होगा। सन् १९४१ ई० के अगस्त के महीने में साक्षात् श्री गोमुख के पास भूर्जवनोंसे परिवृत एक विशाल मंजुल मैदानमें श्री स्वामीजीके दर्शनों का सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ था। स्वामीजी उस समय उधर निवास करते थे। वहां पर श्री स्वामीजी के मित्र वर्ग थे भेड़, बकरी चराने वाले, कोई अपरिष्कृत पर्वतीय लोग। स्वामीजीको अपनी उच्च सभ्यता, तथा उन्नत दार्शनिक विद्वत्ताका अभिमान छोड़कर उन लोगों के साथ बड़े प्रेम एवं समभावसे सहोदरके समान बातचीत आदि व्यवहार करते हुए मैंने देखा। हमने तो मनमें कहा—यह है शुद्ध साधुता! सभ्यता तथा विद्वत्तासे परे साधुता भी एक मधुर अमूल्य चीज है। "विद्वान् न भाति पुरुषेषु निरक्षरेषु' यह न्याय अक्षरशः सत्य है। तथापि प्रेमभाव ऐसा एक मोहक पदार्थ है, जो पशु पक्षियोंके ऊपर भी अपना

प्रभाव जमाता है। हृषीकेश में एकबार एक उच्च शिक्षित महात्मा ने श्रीस्वामीजी से इस प्रकार पूछा था—"गंगोत्तरी गोमुख में जाकर निवास करनेका क्या लाभ है! आपके चिरकालका अनुभव बताइये। मन सब जगह मन ही है। राग, द्वेष, लोभ, मोह, मद, मात्सर्य, पाखण्डता, उद्दण्डता आदि चित्त दोष कहीं जाने पर भी निवृत्त नहीं होते। वे केवल विचार और वैराग्य से निवृत्त होते हैं। इसलिए यहीं बैठकर भी विचार एवं वैराग्यके द्वारा ज्ञानका संपादन तथा ज्ञानकी रक्षा भी पुरुष कर सकते हैं।" स्वामीजीने परिमित शब्दोंमें इस प्रकार उत्तर दिया, "आपका मत बिलकुल ठीक है। मैं भी उसका अनुमोदन करता हूं। परन्तु मैं तो केवल प्रकृति सौन्दर्यके तथा उसके द्वारा अनायासेन परमेश्वर सौन्दर्यके नित्यनिरन्तर रसास्वादन में उत्कण्ठित होकर प्रतिवर्ष उस प्रान्तमें जाया करता हूं। और अलसता एवं चंचलताको छोड कर सश्रद्ध अध्यात्म साधना करने वाले अधिकारी पुरुषों के लिए भी अपनी अलौकिक शान्ति महिमा, एवं आध्यात्मिक वातावरणसे विश्व विख्यात यह उत्तराखण्डका भी उत्तराखण्ड महान सहायक तथा लाभदायक होता है।" श्री स्वामीजी के इस प्रकार के नाना लोकोत्तर चरित एवं उपदेशोंका वर्णन करनेका यह अवसर नहीं है। संक्षेपसे इतना मात्र कहना चाहता हूं, कि श्री स्वामीजी गंगोत्तरी गोमुख प्रान्तका अत्यधिक प्रेमादर करते हैं, और उसके प्रमाण हैं ये छोटी सुन्दर सरस कृतियां। बुद्धि पूर्वक ही हमने इन ग्रन्थोंको "सुन्दर, सरस" दो विशेषण दिये हैं। क्योंकि साहित्य गुणोंसे रहित, रसशून्य, केवल

चार पादवाले पदसमुदाय कविकर्ममर्मज्ञ पण्डितोंकी मण्डलीमें 'चतुष्पात्' नामसे ही विदित है; सुन्दर, सरस कृति या रचनाके नामसे तभी श्लाघित हुआ करते यदि ग्रन्थ साहित्य गुण युक्त एवं रस पूरित हो।

हिमालय स्वयं ही एक महान विभूति है। अतः वह ईश्वरांश ही है। इसमें फिर जो जगदेक वन्द्या, दिव्य वैभववती, भगवती भागीरथी श्री गंगाजी अपने शुद्ध, अकलुष सर्वाङ्ग सुन्दर बालिका रूपसे बहती हैं, और इस कारणसे ही जो अतिशय पाप नाशिनी है, उनके माहात्म्यका वर्णन ही क्या करना ?

धर्मकी दृष्टि जिन्हें प्राप्त नहीं, ऐसे आजकलके अपने लोगभी सृष्टि सौन्दर्यको दृष्टिसे भी यदि कोई सर्वोत्तम वस्तु देखना चाहें तो गोमुख का—जहांसे गंगा निकलनी शुरु होती है उस अद्भुत स्थानका—दर्शन करना जरूरी है। उस अप्रमत सृष्टि सौन्दर्यके दर्शनसे अपने आप कैसे भी शून्य हृदयवाले पुरुषके भाव बदल जायेंगे तो फिर धर्म भावना जिसमें है, उसकी कथा ही क्या कहना ? धर्म बुद्धि से श्रद्धापूर्वक तीर्थोंमें भ्रमण, स्नान, भजन और दान आदि परम्परागत अनूषत सत्कर्मोंके अनुष्ठानको किसी अधिकारियोंके लिये किसी सीम तक कल्याण के साधन मान करके ही अद्वैत ब्रह्मवादी होते हुए भी विचार-कला कोविद श्री स्वामीजीने इन ग्रंन्थोंकी रचना की है।

प्रथमावृत्ति झटपट खतम होगयी और इस दूसरी आवृत्ति की मांग आनेसे इसे फिर प्रकाशित करनेका भाग्यवान तथा आपके अनुग्रह का भाजन भी हुआ हूं।

श्री गंगोत्तरी तथा गंगोत्तरी भक्त श्री स्वामीजी की जय !

आपका विधेय

अहमदाबाद
ता० १५-२-४६ } पं० वल्लभराम शर्मा, वैद्यराज
आयुर्वेदाचार्य, वनस्पति शास्त्री

तीसरी आवृत्तिकी आवश्यकता हुई। ग्रंथ की उपयोगिता और सौन्दर्य बढ़ाने के लिये ग्रन्थकार पूज्य श्री स्वामीजी से ही रचित कुछ नये पद्यों को ग्रन्थमें तत्र तत्र मिलाकर इसबार इसे कुछ वर्धितरूपसे प्रकाशित कर रहा हूं।

अहमदाबाद
२५-२-५३ } पं० वि. आर. शर्मा

---

## ❀ वनवापी ❀

पश्यन्तु केचिदमलं जलमेव गंगे—
त्यन्ये वयन्तु भवयन्त्रविमुक्तिहेतुः।
श्रीमूलशक्ति रखिलेश्वररूपरूपि—
एयानन्दकन्दमिति नित्यमुपास्महे त्वाम् ॥

(गंगास्तोत्रम्)

अथ किंलक्षणकं पवित्रं क्षेत्रमित्याकांक्षायामिदं वदामो यद्-कृत्स्नेनैव पवित्रभावभावकत्वं तल्लक्षणमिति। पवित्रेषु च भावेषु भावुकतमः खलु पारमेश्वरो भाव इति सर्वसम्प्रतिपन्नम्। तथा चैकान्ततयैतल्लक्षणलक्षितानि त्रिपथगेत्तरादी न्युत्तराखण्डमूर्द्धन्यानि क्षेत्राणीति लक्षणप्रमाणाभ्यां पावित्र्यसिद्धिस्तेषाम्। ननुलक्षणमिदमलंभवदोष विदूषितं, यतस्तत्रत्याना मविशेषतया निरवशेषाणामपि पुरुषाणां, तथा शार्दूलभाल्लूकप्रभृतीनां तिरश्चीनानाञ्च पवित्रभावभाविता प्रसज्यत इति चेत्, प्रसज्यतां नाम! ततः किं बिभेति भवान्? अवश्यमस्ति हि गंगोत्तरादिपुण्यक्षेत्रवर्तिनां सर्वेषामपि प्राणिनामनितरसाधारणः पवित्र भावः। किन्तु स्यादयं प्रौढवादः। तथाऽपि क्रिया खलु करण कारकमपि समपेक्षते स्वजनुषि, न केवल करणं, किन्तु पटुकरणमपेक्षत इति शास्त्रकृत्समयः। तथा च सति, यदि करणापटुतया सम्यगिव यः कश्चिद्वस्तुनिष्ठगुणग्रहणासमर्थस्तर्हि गुणविरहविशिष्टं वस्तु कथं स्यात्? हन्त! हन्त! यदि पेचको न पश्यति प्रचण्डमार्तण्डमण्डल गतं प्रभापटलं, किमु तत्तमोमण्डलमतः सम्पद्येत? न कदापि। एवमेव हि यदि योग्यकरणनिर्धन-

तथा नालं कश्चिद्गंगोदयादिस्थानानां पावित्र्यगुणमप्रतिष्टं प्रमास्वादयितुं, तर्हि तद्देशानिष्ठनैसर्गिकतद्गुणविरहः कथमुपपद्येत ?

अतश्च नूनमनवद्यलक्षणसमन्वयात्, अर्थतः सुखेनाध्यात्मिकादिमेध्यभावजनकत्वगुणयोगादिदं जह्नुजोद्वारं पूतात्पूततरं क्षेत्रमित्यत्र नास्ति संशीतिलेशः। अहो ? खलु दिव्येन प्राकृतिकसुषमासौष्ठववितानेन, प्रशान्तैकान्ततरेण च निजादिक् चक्रवालान्तरालेनाथ च पतितपावन्या नित्यनिर्मल निरर्गलसलिल-प्रवाहेण, ततश्च परितः शश्वत् पारमेश्वरभावप्रसारणैर्भवनैरेतदतुलित माहात्म्यं जेजीयतेऽस्मिन् जगति। अतएव च पृथिवीपृष्ठनिष्ठानामखिलपुण्यस्थलीनां गणनाप्रसंगे कुण्ठकनिष्ठिकामतिरभसरं हसाऽधितिष्ठतीयं गंगाशरःस्थलीति नश्चप्रचमेतत्। अपि चेह बहुषु सुसम्मतेष्वपि पुण्यक्षेत्रेषु, हन्त ! हन्त कालस्यन्दनमधिरूढाया अपावित्र्यपिशाचिकाया निजवयस्याजनैर्पास्यमानाया महतोल्लासयात्राकोलाहलेन, बीभत्सतरेण चाट्टहासेन, समन्ततो मुखरीक्रियमाणेषु, ज्योत्स्नासंकाशमन्दस्मितविकसितमुखी सत्त्वसंहनना श्रीपावित्र्यदेवताऽद्याप्यक्रम्यमाना शान्त्यादिस्वसखीसंजुष्टाऽभिरक्षत्यकुतोभयमिमां भगीरथतपोभुवमित्यहो ! महानस्याया अनुग्रहः।

तत्तादृशगुणगरिम्णो गंगोत्तरस्य, तथाऽन्यासामुदग्देशस्योदक्सीमावर्तिनीनां पुण्यवसुन्धराणां सौम्यकाशी, हृषीकेश बदरीश, कैलास शैलप्रमुखाणां कर्तुमुपकान्ता पौनःपुन्येन तीर्थयात्रामुरुतनूरुहाणां जातकर्ममहोत्सवात् प्रागेव दक्षिणदेशस्य दक्षिणसीमातश्चेतःस्यन्दनमधिरोह द्दूरतमाभिर्मद्गुत्सु शब्दावगततत्तत्प्रभावमहोदयैः। मनोमुकु-

जिघ्रन्तु तत्रभवन्तः। तत्फलं तु स्वयं श्रीमन्त एव हि जानन्तीत्युपरम्यत इति शम्।

यत्सूत्रयन्त्रितं विश्वं नरीनर्ति जगत्त्रयम्।
सन्तस्तमेव पृच्छन्तु यदत्र स्खलितं मम॥

इति

उत्तरकाशी
७-१२-१९३६

निःस्वानामस्वामी
स्वामी तपोवनम्

---

...स्य न्यायर
परिचयतोऽप्येषा न गच्छति चिरन्तनता
तर्हि वस्त्ववज्ञातं स्यात्।

"क्षणे क्षणे य
तदेव रूपं रम

इति हि माघकवेर्भणि
प्रतिक्षणमिव नवीनता मु ढौकमा
मवहेलनं वा कथं स्यादतिसंगतोऽ
मानेनैकदा वर्षासु तस्या आराधन

॥ श्रीहरिः ॥

# भूमिका *

इस शोक मोह संतापपूर्ण संसारमें यदि त्रितापनाशिनी कलकलनिनादिनी मुनिमनहारिणी भगवती भागीरथी न होती, तो हम सर्व साधनशून्य पामर प्राणियों के लिये यह पृथ्वी नरकके समान बन जाती। इस सर्व साधनविहीन कलिकालमें भगवती सुरसरि ही हम पापियोंका एक मात्र सहारा है। जिस संसारमें पग पगमें पाप होने की संभावना है, श्वास प्रश्वासमें भी जहां हिंसा है, उस जगतमें पापसे पैदा हुआ यह प्राणी पुण्यप्रद कार्य करही कैसे सकता है? किन्तु धन्य हैं वे राजर्षि भगीरथ जिनके चिर कालके तपसे लोकपितामह भगवान ब्रह्मदेव प्रसन्न हुए और जिन्होंने इस पापपूरित धराधामपर पापोंको समूल नष्ट करनेवाली देवसरिताके त्रिताप नाशक सुधाका सबके लिये सुलभ बना दिया। सुना है कल्पतरुके नीचे बैठनेसे सभी प्रकारकी वांछायें पूर्ण होजाती हैं, किन्तु उस कल्पतरुके दर्शन कितने लोगोंने किये हैं? सुना है शशि सम्पूर्ण संतापोंको मेंट देते हैं, किन्तु विरहिणी सदा शशिको खरीखोटी ही सुनाती रहती है, फिर शशि बेचारे एक दिन पूर्ण रूपसे दर्शन देते हैं। तापको मेटनेवाले शशि तो सालमें एकदिन ही शारदीय पूर्णिमा के दिन उदित होते हैं। किन्तु ये भागीरथी सुधासरिता तो सदा संसारी-संतापोंसे संतप्त प्राणियोंके पापोंका बिना

* प्रथमावृत्तिकी।

विश्रामके निरंतर धोती रहती हैं। इनके यहां भेदभाव नहीं, ऊँच नीचका ध्यान नहीं; समय असमयका विचार नहीं; पात्र अपात्र की परिभाषा नहीं; छोटे बड़े पापोंका हिसाब नहीं। यहाँ तो "दरस परस अरु मज्जन पाना। कटहि पाप कहैं वेद पुराना।" वेदपुराण इसके साक्षी हैं। दर्शन करना दूरकी बात है। पुराण तो पुकार पुकार कर कह रही है :—

"गंगा गंगेति यो ब्रूयाद्योजनानां शतैरपि।
मुच्यते सर्वपापेभ्यो विष्णुलोकं स गच्छति॥"

कैलासपर स्थित शिवजीकी जटाओंसे बहकर वे बर्फके नीचे २ बदरिकाश्रमके समीपस्थ एक पर्वतपर आती है, उस स्थानको 'गोमुख' कहते हैं। वहां गौके मुखके समान बर्फ की गुफा है बस उसी गुफामेंसे सर्व प्रथम श्रीगंगाजीके दर्शन होते हैं। वहांसे १३-१४ मील नीचे गंगोत्रि स्थान है; जहांपर बैठ कर राजर्षि ने घोर तपस्या की थी। वहीं गौरीकुण्ड है; और वहींपर वे अपने दिव्यस्वरूपसे सदा विचरण करती रहती हैं, इसीलिये उस स्थानका नाम गंगोत्री है। गंगोत्रीका प्राकृतिक दृश्य कितना मनोरम है, कितना नयनाभिराम है, कि उसका वर्णन करना इस निर्जीव लेखनीकी शक्तिके बाहिरकी बात है। चारों ओरकी सुन्दर हरियाली, भोजपत्र और देवदारु के दर्शनीय और नयनाभिराम तरुओंकी सघन पंक्तियां श्वेतरजतके समान स्वच्छ और चमकीले पर्वत दर्शककी दृष्टिको अतृप्त बनाते रहते हैं; वहाँ खड़े होते ही हृदय थिरकने लगता है, मनमें मीठी २

हिलोरें उठने लगती हैं; अहा! उस अनुपम दृश्य और अकथनीय सौन्दर्य-राशिका वर्णन कौन करने में समर्थ हो सकता है? बस इतना ही कहा जा सकता है, "गिरा अनयन नयन बिनु बानी।"

चिरकालसे मेरी अभिलाषा थी, कि जहां श्री गंगाजीका नित्य निवास है, जहां भगीरथकी तपोभूमि है और जहां गौरी अपनी सखियोंके सहित सदा विचरण करतीं हैं; उस अनुपम स्थानका दर्शन करके अपने नेत्रोंको कृतार्थ करूं और वहां स्नान करके अपने पाप तापोंसे मुक्त होउं। कई बार संयोग जुटा किन्तु बीचमें ही छिन्नभिन्न हो गया, क्योंकि वहां जानेके लिये अनन्त पुण्योंकी आवश्यकता है।

पारसाल यह संयोग बन गया। हरिद्वार तक तो कई बार जाना पड़ा है और वहां चिरकाल तक निवास भी किया है। हरिद्वारसे ही श्री गंगाजी अपने पिता गिरिराजकी गोदीसे उतर कर पृथ्वीपर पधारी हैं; अतः हरिद्वार ही इनका आदिस्थान समझा जाता है। प्रयागमें श्री यमुनाजीसे मिली हैं और बड़ी हुई हैं, यह इनका मध्य स्थान है। और गंगासागरमें जाकर ये समुद्रके साथ एकीभूत हो गई हैं, अतः यह इनका अंतिम स्थल है।

हरिद्वारमें गंगाजीने अपना बालचापल्य कुछ कम कर दिया है. वे सयानी बालिकाकी तरह कुछ गंभीर होगई हैं, किन्तु स्वभावमें चुलबुलापन वहां भी मौजूद है। हृषीकेशमें यहांसे कुछ

चापल्य विशेष है; ज्यों ज्यों आगे बढ़ते जाइये, त्यों ही त्यों गंगा जीके बालसुलभ चापल्यके साथ तुम्हारा मन नृत्य करने लगेगा। देवप्रयागमें अलकनंदाके साथ इनकी कुस्ती देखकर तो मन प्रेमानन्दमें विभोर हो जाता है।

उत्तरकाशीमें गंगाजीकी छटा विचित्र ही है। ज्यों ज्यों आगे बढ़ते जाइये, इनके जलमें शीतलता, स्वच्छता, चंचलता और चपलता बढ़ती ही दिखाई देगी। जहां पर वरुणा और असीके संगम हुए हैं, वे दोनों स्थान परमरम्य दर्शनीय और मनमोहक हैं। आगे 'भास्कर प्रयाग" (भटवाटी) आ जाता है। ऐसी किंवदन्ती है, कि आचार्यचरण भगवान आदि शंकराचार्यसे पहले और पीछे भी बहुत कालतक कोई भी यात्री गंगोत्रातक नहीं पहुंचता था। भटवाटीमें ही श्रीभागीरथीजी का पूजन होता था। वहींसे दर्शन करके यात्री लौट आते थे। भटवाट से आगे हरसल ( हरिप्रयाग ) तकका दृश्य तो मनुष्यकी कल्पनाके बाहिर है। यहांपर गंगाजीका प्रयाग का सा दृश्य है, यहाँ न छोटी बालिकाकी तरह चिल्लाती है, न चपलता करती है। हरसलमें कई गंगायें आकर भागीरथीमें मिली हैं। वह दृश्य लेखनीसे अंकित किया ही नहीं जा सकता। हरसलसे एक प्रकारसे गंगोत्रा ही आ जाती है। वहांसे दो मील आगे धराली है। यह स्थान बड़ा ही रमणीय है। यहांसे तीन मील पर जह्नुऋष का स्थान है। अकस्मात् सामने हर हर करती हुई भूटानी गगा दिखाई देती है, जिसको स्वामीजीने इस ग्रन्थमें "जह्नु गंगा" नामसे

वर्णन किया है। ये आकार प्रकारमें भागीरथीजीसे बड़ी है, इनका जल विचित्र है, गंगाजीमें मिलते ही वह उन्हींके रूप रंग और आकार प्रकारका बन जाता है। यहींसे भैरवघाटीको चढ़ाई आरंभ होती है। यहां सिदूरिये रंग का एक जलका स्रोत है, ऊपर भैरोंजीकी विकराल मूर्ति है, जो दर्शकोंको सान्त्वना देती है। बस, अब क्या है, अब तो बाजी मार ली, ५-६ मील दौड़ते दौड़ते चलिए, अब न चढ़ाई न उतराई, देशमें सड़की तरह कूदते चलिये। दूरसे ही बरफोंसे ढके चाँदीके पर्वत देखने लगेंगे। हर हर हू हू के शब्दोंसे घबड़ाइये नहीं। यह गौरीकुंड का शब्द है। पचासों गज नीचे एक कुंड है, उस कुंडमें गंगाजी की समस्त धारा बड़े जोरोंसे शब्द करती हुई चिल्लाती और किलकारती हुई नीचे गिरती है। वह दृश्य बस वही है, उसको उपमा क्या दें। किंवदन्ती है कि गौरीकुण्डके नीचे एक शिवलिंग है, समस्त धारा उसी शिवलिंगके ऊपर गिरती है, इसी लिये गौरीकुण्डसे आगेके जलको श्रीरामेश्वरनाथजी ग्रहण नहीं करते। गौरीकुंड ही गंगोत्री है; यहांसे थोड़ी दूर पर श्रीगंगाजीका एक विशाल मंदिर है; इसके भीतर अष्टधातुको श्रीभागीरथीजीकी मूर्ति है; यमुना सरस्वती और अन्नपूर्णा भी विराजमान हैं; भगीरथजी और श्रीशंकराचार्यजी भी उपस्थित हैं; इन्हीं गंगाजीके दर्शन करके गंगोत्रीका यात्री अपनी यात्राकी सफलता समझता है।

यहां बड़े २ तितिक्षु त्यागी और विरक्त महात्मा रहते हैं, जो गुफाओंमें निवास करते हैं। हमें तीन महात्मा ऐसे मिले, जिनके

दर्शनोंसे चित्तमें वैराग्य हुआ। उनमें एक तो इस ग्रन्थके रचयिता महात्मा पूज्यपाद स्वामी श्रीतपोवनजी महाराज हैं, आपका शरीर दक्षिणकी तरफका है, अंग्रेजी और संस्कृतके बड़े विद्वान हैं। स्वभावमें बिलकुल बालकपन है। बात २ पर खिलखिलाकर हँसते हैं। आपकी टूटीफूटी हिन्दी इतनी सुन्दर और आनन्ददायिनी होती है कि श्रोता मंत्रमुग्धकी तरह सुनता रहता और सुनते २ अघाता नहीं। लगभग १२-१४ वर्षसे आप इधर उत्तराखंडमें ही निवास करते हैं। आप जैसे त्यागी तितिक्षु विद्वान हैं वैसे ही आप संस्कृतके सुकवि भी हैं। आपने श्रीसौम्यकाशीशस्तोत्र, श्रीबदरीशस्तोत्र आदि ३.४ सुन्दर भक्ति-ज्ञानमय ग्रन्थ भी बनाये हैं। अबतक श्रीगंगोत्री क्षेत्रके माहात्म्य के सम्बन्धमें कोई भी ऐसा ग्रन्थ नहीं था। स्वामीजीने इस अनुपम ग्रन्थकी रचना करके श्रीगंगोत्रीके यात्रियोंके साथ बड़ा ही उपकार किया है। आशा है यह ग्रन्थ गंगाजी और गंगोत्रीजीके भक्तोंके लिये कंठाहारका काम देगा और यात्रियोंके लिये यह पथ प्रदर्शक होगा। इस ऐसे सुन्दर और उपयोगी ग्रन्थका भाषानुवाद करके और उसके साथ इन पंक्तियोंको लिखकर मैं अपनेको सौभाग्यशाली समझता हूं। श्री गंगोत्रीके पंडाओं तथा यात्रियोंसे मेरी सविनय प्रार्थना है, कि इस ग्रन्थरत्नका अधिकसे अधिक प्रचार करें।

संकीर्तन-भवन
(झूसी (प्रयाग)
ज्येष्ठ शु० ३ - १९९२

भक्तचरण चंचरीक
प्रभुदत्त ब्रह्मचारी

## ❁ मङ्गलाचरणम् ❁

जय जय जगदम्ब ! श्रीगल श्रीजटायां
जय जय जयशीले ! जह्नुकन्ये नमस्ते ।
जय जय जलशायिश्रीमदङ्घ्रिप्रसूते !
जय जय जय भव्ये ! देवि भूयो नमस्ते ॥१॥

त्रिपथपथिकपाथः स्रोतसा सिद्धमूर्ति-
र्दिनकरकुलभूषारत्नयत्नोदयोत्था ।
प्रणतजनसुरद्रुः पावनी पावनानां
जयति जगति गङ्गा भाग्यपूगो जनानाम् ॥२॥

गंगे ! मातरनुस्मरामि सततं त्वन्मूर्तिमत्यद्भुतां
दैवीं दैवतदुर्लभां यमुनया वाचाऽन्न संपूर्णया ।
भक्तेनाथ भगीरथेन भगवत्पादैश्च पादार्चकै
र्या नित्यं समुपाश्रिता विजयते गङ्गोत्तरी सद्मनि ॥३॥

तुहिनशिखरिशृङ्गे दिव्यसौभाग्यसम्प-
न्महिमनि विहरन्तीं पुष्पवासे विशाले ।
सुकृतिसमधिगम्ये सम्यगालीजनाली-
विलसितमलसाक्षीं नौमि गङ्गामभीक्ष्णम् ॥४॥

गङ्गोत्तर्यामिह गिरिगुहावेश्मनि त्वत्पदान्ते
पाद्मे पीठे स्थिरमृजु कदा संस्थितः सन् सुखेन ।
न्यस्तस्वान्त स्त्वयि शिवतनो ! देवि ! कस्तूरिकाणां
संवर्षाश्मायित मिदमहं विस्मरिष्यामि देहम् ॥५॥

( श्री तपोवनस्वामिकृत – गङ्गास्तोत्रम् )

* ॐ तत्सत् *

# श्रीगङ्गोत्तरीक्षेत्रमाहात्म्यम्

## प्रथमः खण्डः।

ब्रह्मलोके महागोष्ठ्यां ब्रह्मणा चान्यदैवतैः।
मुनिभिः सनकाद्यैश्च, मण्डितायां महात्मभिः ॥१॥

ब्रह्मलोक में श्रीब्रह्माजी, इन्द्रादिदेवता एवं महात्मा सनक, सनन्दन आदि मुनियोंसे सुशोभित हुई महासभामें ॥१॥

गायन्गायंश्च माहात्म्यं, गंगोत्तर्याः सुशोभनम्।
आजगामैकदाऽकस्मा, द्देवर्षिर्नारदोमुनिः ॥२॥

एक बार गंगोत्तरीके अत्यन्त सुन्दर माहात्म्यको बारम्बार गाते हुए देवर्षि नारदमुनि अकस्मात् आगये ॥२॥

विपञ्चीसुस्वरै स्तस्या माहात्म्यं कीर्तयन्मुहुः।
भक्तितः स मुनिश्रेष्ठः प्रणनाम चतुर्मुखम् ॥३॥

वे, वीणाके मधुर स्वरों द्वारा गंगोत्तरीके महात्म्यको अनुराग और रागके साथ बारम्बार कीर्तन कर रहे थे। ऐसे मुनिश्रेष्ठ श्री नारदजीने बड़ी ही भक्ति पूर्वक श्री ब्रह्माजीको प्रणाम किया ॥३॥

ब्रह्मोवाच।

किं किं कथय भद्रं त, आस्यतामत्र वै मुने।
दृष्टोऽसि बहुकालेन, कुत्र कुत्राटितं त्वया ॥४॥

ब्रह्माजी बोले:—हे मुनिश्रेष्ठ ! आओ ! यहां बैठो। तुम्हारी कुशल है ? कहो क्या क्या वृत्तान्त है ? मैंने बहुत समयके पश्चात् आज तुम्हें देखा है। इतने दिनों तक कहां कहां भ्रमण करते रहे ॥४॥

नारद उवाच।

**लोकेषु तत्र तत्राहं, पर्यटन्नन्ततोऽभ्यगाम् ।**
**गंगोत्तरीं हिमगिरे, हैंममस्तकसंस्थिताम् ॥५॥**

नारदजीने कहा:—मैं लोकोंमें इधर उधर पर्यटन करता हुआ, अन्तमें हिमालयके हिमशिखर पर स्थित श्रीगंगोत्तरीमें गया ॥५॥

**दिव्यवृक्ष वनाच्छन्नां, दिव्यपुष्पविशोभिताम् ।**
**दिव्यनादैर्विहंगानां, सर्वतोमुखरीकृताम् ॥६॥**

वहांकी शोभाका क्या वर्णन करूं, अलौकिक वृक्ष और वनोंसे आच्छादित है, दिव्य पुष्पोंसे शोभायमान है और अनेकों भांतिके पक्षियोंके मनोरम कलरवसे चारों ओर गुंजित है ॥६॥

**अहो ! विष्णुपदी साक्षा, दवतीर्णा द्यु लोकतः ।**
**आदितो यत्र मर्त्यानां, मक्षिगोचरतां गता ॥७॥**

श्रीविष्णु भगवान्के चरणसे निकली हुई, अहो ! साक्षात् श्रीगंगाजी स्वर्गलोकसे अवतीर्ण होकर, सबसे पहले जिस स्थानपर मनुष्यों के दृष्टिगोचर हुई थी ॥७॥

**भगीरथशिला पुण्या, विख्याता यत्र राजते ।**
**यस्यां स्थित्वा नृपश्रेष्ठ, स्तपश्चक्रे सुदारुणम् ॥८॥**

जहां अति पवित्र और सर्वत्र प्रसिद्ध भगीरथशिला सुशोभित हैं, जिसपर बैठकर नृपश्रेष्ठ श्रीभगीरथजीने अतिदुष्कर तप किया था ॥८॥

गंगायां तत्र वै स्नात्वा, संपूज्य च सरिद्वराम् ।
भक्त्या नामसहस्रेण, तुष्टाव च पुनः पुनः ॥९॥

मैंने जाकर वहीं पर स्नान किया और सुरसरीकी भक्ति सहित पूजा की और गंगाकी सहस्र नामोंसे बारम्बार स्तुति की ॥९॥

गंगोत्तरात्समुत्थाय, गायन्नेवमुहुर्मुहुः ।
माहात्म्यं तीर्थवर्यस्य, सम्प्राप भवदन्तिकम् ॥१०॥

और गंगोत्तरीसे चलकर सर्व तीर्थोंमें श्रेष्ठ श्रीगंगोत्तरीके माहात्म्यको पुनः पुनः गाता हुआ ही आपके समीप आया हूं ॥१०॥

ब्रह्मोवाच ।

धन्योऽसि कृतकृत्योऽसि, धन्यो धन्यः पुनः पुनः ।
यत्त्वया सेवितं तीर्थं, पुण्य गंगोत्तरं मुने ! ॥११॥

ब्रह्माजी बोले:—हे मुने ! यदि तुमने पुण्य तीर्थ गंगोत्तरीका सेवन किया है तो तुम कृतकृत्य हो गये, तुम धन्य हो । तुम्हें वारवार धन्यवाद है ॥११॥

भगीरथतपः स्थानं, त्रिषु लोकेषु विश्रुतम् ।
इदं भूलोकवैकुण्ठ, मितिजानीहि नारद ॥१२॥

हे नारद ! यह पवित्र पुण्यतीर्थ भगीरथका तपस्थान तीनों लोकोंमें प्रसिद्ध है, इसे तुम भूलोकका बैकुण्ठ ही समझो ॥१२॥

भुक्तिमुक्तिप्रदं क्षेत्र, मन्यन्नास्तीदृशं भुवि ।
कलिदोषविमुक्तं यत्, साक्षाद्गंगाविहारभूः ॥१३॥

भोग एवं मोक्ष दोनों देनेवाला इसलोकमें इसके समान और कोई क्षेत्र नहीं है, क्योंकि कलिके कराल दोषोंसे यह मुक्त है और साक्षात् गंगाजीकी क्रीड़ाभूमि है ॥१३॥

**अनेकशतसंख्याकै, रतत्र तत्रोग्रलिंगकैः ।**
**अन्यैश्च विविधैर्देवविग्रहैः संप्रपूरितम् ॥१४॥**

इधर उधर सैकड़ों शिवलिंगोंसे और अन्य नाना प्रकारकी देव मूर्तियों सहित सुन्दरतासे परिपूर्ण है ॥१४॥

**अहो ! भाग्योदय स्तेषां, येजनाः पर्युपासते ।**
**महापुण्य मिदं तीर्थं, शुद्ध सत्त्वगुणोदयम् ॥१५॥**

वास्तवमें उनपुरुषोंका भाग्य उदय हुआ है, अहो ! वे धन्य हैं जो शुद्ध सत्त्वगुणके उत्कर्ष वाले इस महान् पवित्र पुण्यतीर्थका सेवन करते हैं ॥१५॥

**न पापं न दुराचारः, कौटिल्यं कूटकर्म च ।**
**न धर्मध्वजिता यत्र, नवा दुःखं महाद्भुतम् ॥१६॥**

अहो ! महान आश्चर्य है कि जिस क्षेत्रमें पाप नहीं, दुराचार नहीं, कुटिलता नहीं, छल एवं वंचनादि नहीं और किसी प्रकारका दुःख भी नहीं है ॥१६॥

**तापसानां तपः स्थानं, मुनीनां मननालयः ।**
**भक्तानां च विरक्ताना, मावासो हृदयप्रियः ॥१७॥**

जो तपस्वियोंका तपस्थान है, भक्तों और विरक्तोंका अत्यन्त ही मनोरंजक निवासस्थान है ॥१७॥

**फलमूलसमृद्धं यद्गुहागह्वरशोभितम् ।**
**प्रशांतैकान्तगम्भीर, महो ! ब्रह्मसमाधिभूः ॥१८॥**

अहो ! जो कन्दमूल फलोंसे समृद्ध, एवं रमणीक गुफा कन्दराओंसे शोभित, अत्यन्त ही शान्त, एकान्त गंभीर और ब्रह्म-समाधिके योग्य उत्तम स्थान है ॥१८॥

नारद उवाच ।

**गंगोत्तरस्य वैशिष्ट्यं, किं कस्मादाह्वयस्तथा ।**
**संवृत्तस्तस्य कल्याण, स्तन्मे ब्रूह्यात्मजन्मनः ॥१९॥**

नारदजी बोले:—हे पिताजी ! गंगोत्तरीका माहात्म्य क्या है ? उसका ऐसा शुभ नाम किस कारणसे हुआ ? वह सब अपने प्रिय पुत्र मुझसे कहिये ॥१९॥

**पुण्यक्षेत्रे च तत्क्षेत्रे, शृणु लोकपितामह ।**
**यानि स्थानानि मुख्यानि, सेवितव्यानि वै नरैः ॥२०॥**

हे सर्वलोकोंके पितामह ! सुनिये ! पुण्यपयोधि उस क्षेत्रमें जो मुख्यस्थान मनुष्योंके सेवन करने योग्य है ॥२०॥

**तानिचाशेषतो ब्रह्मन्, श्रोतुमिच्छामि ते मुखात् ।**
**त्वदन्यः सर्वमेतद्वै, को वा वेत्ति विशेषतः ॥२१॥**

हे ब्रह्मन ! उन सब पुण्यस्थानोंका सविस्तार वर्णन आपके मुखसे सुननेकी इच्छा करता हूं । आपके अतिरिक्त यह सब विशेष रूपसे कौन जानता है ॥२१॥

ब्रह्मोवाच ।

**साधु साधु त्वयापृष्टं, शृणु मे वचनं मुने ! ।**
**संक्षेपतः प्रवक्ष्यामि, यत्पृष्टं गोप्यमुत्तमम् ॥२२॥**

ब्रह्माजी बोले:—हे मुने ! तुमने बहुत अच्छा पूछा । मेरा वचन श्रवण करो ! तुमने जो अतिश्रेष्ठ और अतिगोप्य गंगोत्तरीके माहात्म्य आदि पूछे है, उन्हें मैं संक्षेपसे वर्णन करूंगा ॥२२॥

**गंगोत्तरस्य माहात्म्य, मद्भुतं रोमहर्षणम् ।**
**गोपनीयं प्रयत्नेन, दैवतानां च दुर्लभम् ॥२३॥**

गंगोत्तरीका माहात्म्य बड़ाही अद्भुत और रोमांचकारी है । इसे अत्यन्त प्रयत्नसे गुप्त रखना चाहिए, क्योंकि यह देवताओंको भी दुर्लभ है ॥२३॥

**राजानो वाडवा वैश्याः स्त्रियश्चबहवोऽन्त्यजाः ।**
**कैवल्यं कामितार्थांश्च, लेभिरेऽस्य निषेवणात् ॥२४॥**

अनेकों राजा, ब्राह्मण, वैश्य, स्त्रियां और शूद्र आदि इस पुण्यतीर्थके सेवनसे अपनी २ इच्छित कामना और मोक्षको भी प्राप्त कर चुके हैं ॥२४॥

**गंगोपसेवनं नान्यद्भुक्ति मुक्ति प्रसिद्धये ।**
**कालेयकाले तद्दोष दूषितालसचेतसाम् ॥२५॥**

और विशेष कर कलिकालमें कलि दोषोंसे दूषित जिनके मन मलिन और आलसी हैं, उनको भोग और मोक्षको सिद्धिके लिये पतित-पावनी गंगाके सेवनके बिना कोई अन्य उपाय नहीं है ॥२५॥

गंगाया दर्शनं पुण्यं गंगाया मवगाहनम् ।
गंगातीरनिवासश्च, गंगानामजपार्चनम् ॥२६॥

श्रीगंगाजीका दर्शन महापुण्य है, गंगाजीमें स्नान, गंगातीर निवास, गंगाजीका नामजप और उसका पूजन सब ही पुण्यप्रद है ॥२६॥

गंगांभोवायुसंस्पर्शनाऽपि पापः प्रशुद्ध्यति ।
पापानां पाप मोक्षाय, कामसिद्ध्यै च कामिनाम् ॥२७॥

गंगाजलके वायुके स्पर्शसे भी पापी पुरुष पवित्र हो जाता है। पापीयोंकी पाप निवृत्तिके लिये, कामनावालोंकी कामना सिद्धिकेलिये ॥२७॥

आर्त्तानामार्त्तिनाशाय, मोक्ष सिद्ध्यै तदर्थिनाम् ।
सर्वेषां सर्वसिद्ध्यै च गंगैव शरणं कलौ ॥२८॥

दुःखियोंके दुःख नाशके लिये, मुमुक्षुओंकी मोक्ष सिद्धिके लिये और सबको सब प्रकारकी सिद्धिके लिये, कलियुगमें केवल गंगाजी ही शरण है ॥ २८ ॥

ब्रह्मैव परमं साक्षा, द्द्रवरूपेण धावति ।
पुमर्थकरणार्थंकौ, गंगेति शुभसंज्ञया ॥२९॥

साक्षात्परब्रह्म ही पृथ्वी में 'गंगा' इस शुभनामसे धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष चार प्रकारके पुरुषार्थ देनेके लिए जलरूपसे बह रहे हैं ॥२९॥

ऊर्द्ध्व मूर्द्ध्वं विष्णुपद्या, माहात्म्य मतिरिच्यते ।
तस्मादुपर्येव याव, च्छक्यं सेवेत जाह्नवीम् ॥३०॥

ऊपर २ गंगाजीका माहात्म्य अधिक है। इसलिए जहां तक हो सके ऊपर ही जाकर जाह्नवीका सेवन करे ॥३०॥

उत्तराखंडमूर्द्धा यत्, साक्षाद्गंगोदयालयः ।
वैशिष्ट्यं क्षेत्रवर्यस्य, तस्य वक्तव्य मस्तिकिम् ॥३१॥

जो उत्तराखण्डका मस्तक है और साक्षात् गंगाजीका उद्भव स्थान है, उस महान् क्षेत्रके माहात्म्यका क्या वर्णन किया जाय ? उसकी प्रशंसा जितनी भी की जाय सब थोड़ी ही है ॥३१॥

गांगताहि ततो गंगे, त्यभिधानंबभूवह ।
सा गंगा भूमिगोच्चण्डाखंण्डाश्चर्यगतिक्रमा ॥३२॥

पहले स्वर्गलोकमें आनेपर "गंगा" इस शुभ नामसे विख्यात हुई और वही गंगा मर्त्यलोकमें आकर प्रचण्ड अखण्ड और अलौकिक गति क्रमसे आश्चर्य उत्पन्न कर रही है ॥३२॥

उत्तराभिमुखी यत्र, क्षेत्रे वहति वैष्णवी ।
ततस्तत् क्षेत्र माख्यातं, गंगोत्तर मिति क्षितौ ॥३३॥

ऐसी विष्णुसुता श्रीगंगाजी जिस पुण्य क्षेत्रमें उत्तराभिमुखी बहती है, इसलिए भूलोकमें वह क्षेत्र "गंगोत्तर" नामसे कहा जाता है ॥३३॥

लक्षीकृत्य हि यत् क्षेत्रं, स्वर्गंगा स्वर्गलोकतः ।
उत्तरत्यन्तरिक्षादीन्, तस्माद्वा तत्तथोच्यते ॥३४॥

अथवा स्वर्गलोकसे स्वर्गकी गंगा जिस क्षेत्रको लक्ष्य करके अन्तरिक्षादि लोकोंको अतिक्रमण करती हुई आई है, इस कारणसे उस श्रेष्ठ क्षेत्रको "गंगोत्तर" कहते हैं ॥३४॥

उत्तरांशस्तु गंगाया, यद्वा यत्र विराजते ।
तस्मान्नारद तत्क्षेत्रं, गंगोत्तर मिति स्मृतम् ॥३५॥

अथवा जिस क्षेत्रमें गंगाजीका उत्तरभाग विराजमान है, हे नारद ! इसलिये वह क्षेत्र "गंगोत्तर" कहा जाता है ॥३५॥

**यत्र गंगा महाभागा, नान्यः परम दैवतम् ।**
**तद्वा गंगोत्तरं नाम, पुण्यधाम प्रकीर्त्यते ॥३६॥**

अथवा जहां महामहिमशालिनी श्रीगंगाजी प्रधानदेवता है, अन्य नहीं है, इस कारणसे वह पुण्य धाम "गंगोत्तर' नामसे प्रकीर्तित है ॥३६॥

**विशेषेण तु यत् क्षेत्रे, गंगोत्तरण साधनम् ।**
**भवांबुधे स्ततो वैतत्, क्षेत्रं गंगोत्तरं स्मृतम् ॥३७॥**

अथवा जिस क्षेत्रमें श्रीगंगाजी विशेष रूपसे संसार समुद्रको पार करनेका साधन है इसीसे यह क्षेत्र "गंगोत्तर" कहा गया है ॥३७॥

**स्थानान्यपि च मुख्यानि, सेवितव्यानि मानवैः ।**
**शृणु पुत्र महाक्षेत्रे, तत्र त्वं श्रद्धयान्वितः ॥३८॥**

हे पुत्र ! उस महाक्षेत्रमें मनुष्योंके सेवन करने योग्य मुख्य मुख्य स्थानोंको भी तुम श्रद्धायुक्त होकर सुनो ॥३८॥

**भगीरथशिला या तु, त्वया दृष्टा च सेविता ।**
**गंगोत्तर्यां तु तत्स्थानं, सर्वस्मादुत्तमोत्तमम् ॥३९॥**

जिस भगीरथशिलाका तुम दर्शन कर आये हो, और सेवन किया है, गंगोत्तरीमें सर्व श्रेष्ठ वही स्थान है ॥३९॥

**पंचवर्षसहस्राणि, पंचवर्षशतानि च ।**
**अत्र तेपे तपस्तीव्रं, जीर्णपर्णाशनो नृपः ॥४०॥**

इसी स्थानमें राजा भगीरथजीने पांच हज़ार पांच सौ वर्ष तक सूखे पत्तोंको खाकर अत्यन्त कठिन तप किया था ॥४०॥

**तत्रैवं सुचिरं कालं, तप्यमानस्य भूपतेः ।**
**श्रीमद्वर्ष्मणि वल्मीकं, सजातं महदद्भुतम् ॥४१॥**

चिरकाल तक इसी स्थानपर इस प्रकार तप करते हुए—अहो ! महान आश्चर्य की बात है कि—राजाके कान्ति युक्त शरीर के ऊपर दीमक उत्पन्न हो गया था ॥४१॥

**प्रचण्ड तपसा तस्य, संतुष्टोऽहं तदग्रतः ।**
**प्रत्यक्षीभूय भूपाय, वरं चात्रैव दत्तवान् ॥४२॥**

उस राजाकी इतनी उग्र तपस्यासे सन्तुष्ट होकर राजाके सामने प्रत्यक्ष आकर, मैंने उसी स्थानमें उसे अभीष्ट वर दिया था ॥४२॥

**कलिंदकन्यया सार्द्धं, तत्र श्रीजाह्नवी सदा ।**
**निवसत्यत्र वै गंगा, पूज्यते च यथाविधि ॥४३॥**

वहीं श्रीजमुनाजीके साथ श्रीगंगाजी सर्वदा निवास करती है और साथ ही यहां पर यथाविधि पूजित होती है ॥४३॥

**गंगा च यमुना चैव, कन्यायुग्मं सुभासुरम् ।**
**नानालंकार संयुक्तं, मुक्तामणि विभूषितम् ॥४४॥**

दो कन्याएँ, गंगा और यमुना अत्यन्त मनोहर, नाना भूषणों से एवं मुक्तामणियोंसे विभूषित ॥४४॥

**सितासित शुभांगश्च, चलत् कुंडल शोभितम् ।**
**अंशुमत्पुत्रपुत्रस्य, बभूवाध्यक्षगोचरम् ॥४५॥**

एक गौर एक कृष्ण, सुन्दर शरीरवाली, कानोंमें हिलते हुए कुण्डलोंसे शोभित, राजा अंशुमानके पौत्र भक्त भगीरथके सामने प्रत्यक्ष प्रकट हुई थी ॥४५॥

**यथा पूर्वं तथाऽद्यापि, सर्वदाऽपि महात्मनाम् ।**
**तत्पादपंकजानन्यभक्तानां भक्तचेटकम् ॥ ४६ ॥**

जैसे पहले तैसे अब भी सभी समय उनके चरणकमलोंके अनन्य भक्तजनों को भक्तों की दासी ये दोनों कन्याएं ॥४६॥

**ददाति दर्शनं तत्र, पुण्यधाम्नि न संशयः ।**
**दृश्यते विचरद्रूपं, देवदारु वनान्तरे ॥४७॥**

उस पुण्यधाममें दर्शन देती है इसमें संशय नहीं है। वहां देवदारूके पवित्र वनोंमें विचरते हुए उनके मनोहर रूप देखनेमें आते हैं ॥४७॥

**कर्णालंबित तार्टका, क्वणत् कांची गुणान्विता ।**
**सुस्मिता पद्मपत्राक्षी स्वर्णसिंहासने स्थिता ॥४८॥**

कानोंमें धारण किये हुए कर्णफूल वाली, और झनकार करती हुई करधनीसे युक्त, मधुर हास्यवाली, कमलके समान सुन्दर नेत्रवाली, सुवर्णके सिंहासन पर बैठी हुई ॥ ४८ ॥

**अनेक स्त्री परिवृता, श्वेतच्छत्रोपशोभिता ।**
**इन्द्रादिभिर्लोकपालै, र्वीज्यमाना सुचामरैः ॥४९॥**

अनेक देवांगनाओंसे घिरी हुई, श्वेतछत्रसे शोभित, इन्द्रादि लोक पालोंसे सुन्दर चँवर डुलाई जाती हुई ॥ ४९ ॥

त्रैलोक्यजननी साक्षात्, त्रैलोक्यस्यापि दुर्लभा।
अर्कपुत्र्या समं गंगा, नित्य मत्र विराजते ॥५०॥

साक्षात् तीनों लोकोंकी माता, तीनों लोकोंको दुर्लभ, श्री गंगाजी, सूर्यपुत्री यमुनाजीके साथ सदाही यहां विराजती है ॥ ५० ॥

अहो! गंगोत्तरी तीर्थस्यास्य माहात्म्य मद्भुतम्।
जाह्नवीसद्मनः साक्षाद्भगीरथतपोभुवः ॥५१।

अहो! साक्षात् जाह्नवी स्थान और भगीरथकी तपो भूमि इस गंगोत्तरी तीर्थका माहात्म्य बड़ा ही अद्भुत है ॥ ५१ ॥

अत्र स्नात्वा तु गंगाया, मर्चयित्वा च जह्नुजाम्।
सर्वपापात् प्रमुक्तो वै, मर्त्योऽमर्त्यपदं व्रजेत् ॥५२॥

इस स्थानपर गंगाजीमें स्नान करके, एवं प्रेमपूर्वक जाह्नवी का पूजन करके मनुष्य सम्पूर्ण पापोंसे मुक्त हो जाता है और अमर पदको प्राप्त होता है ॥ ५२ ॥

पितृभ्यः पिंडदानादिक्रियायां मुनि सत्तम!।
तत्स्थानं शोभनं भूमौ, सर्वेभ्यश्च विशिष्यते ॥५३॥

हे मुनि श्रेष्ठ! और पितरोंको पिंडदान, तर्पण आदि क्रिया करनेके लिये वह पुण्य तीर्थ पृथ्वीमें सर्व तीर्थोंसे श्रेष्ठतर है ॥ ५३ ॥

न कालनियम स्तत्र, पिंडदानादिकर्मसु।
दिवावा यदि वा रात्रौ, क्रियां कुर्वीत मानवः ॥५४॥

पितरोंके लिये पिंडदान, तर्पण आदि क्रिया करनेमें उस स्थानमें कालका नियम नहीं है, दिन अथवा रात्रि हो मनुष्य श्राद्ध आदि क्रियाओंको कर सकता है ॥ ५४ ॥

नाम गोत्रं समुच्चार्य, यो दद्याच्छ्राद्ध मत्र वै ।
स्वर्गं गच्छंतिपितर, स्तस्य पातकिनोऽपिवा ॥५५॥

इस स्थानमें नाम और गोत्रको उच्चारण करके जो श्राद्धादि करे उसके अत्यन्त पापी पितृभी स्वर्गको जाते हैं । ५५ ॥

हविर्दानञ्च देवेभ्यो, यदत्र कुरुते नरः ।
विशिष्ट फलदं विद्धि, तच्च देवमुने शृणु ॥५६॥

हे देवर्षि ! सुनो ! इस स्थानमें देवताओंको मनुष्य जो हविका दान करता है, उसे वह विशिष्ट फल देता है ऐसा तुमजानो ॥ ५६ ॥

सुवर्णं कलधौतञ्च, गामन्नं पृथिवीं तथा ।
विप्रेभ्यो यत् प्रयच्छन्ति, तदत्राशु फलप्रदम् ॥५७॥

जो कुछ सुवर्ण, चांदी, गौ, अन्न तथा भूमि आदि ब्राह्मणोंको दान करते हैं इस स्थानपर वह दान शीघ्रही फल देनेवाला होता है ॥५७॥

वाराणसीगयागंगाद्वारादिभ्योऽपि कोटिशः ।
फल तत्राधिकं विंदे, दानादीनां न संशयः ॥५८॥

काशी, गया, हरिद्वार आदि तीर्थों से भी वहां दानादियोंका कोटि गुण अधिक फल होता है । इसमें संशय नहीं ॥ ५८ ॥

कुत्र गंगोत्तरी तीर्थं, कुत्र काशीगयादयः ।
प्रचंडद्यु मणेरग्रे, खद्योतः किं प्रकाशते ॥५९॥

कहां तो गंगोत्तरी तीर्थ और कहां काशी, गया आदि तीर्थ ! मध्याह्नकाल के सूर्य के सम्मुख खद्योत क्या प्रकाश कर सकता है ॥५९॥

काश्यादीनि महातीर्था, न्यात्मशुद्ध्यै भजंतिहि ।
मूर्तिमन्ति महाक्षेत्रं, दिवारात्रमिदं मुने ॥६०॥

हे मुने ! काशी, गया आदि महातीर्थ दिव्यमूर्ति धारण करके अपनी शुद्धि के लिये इस पवित्रक्षेत्रका निरन्तर दिन रात सेवन करते हैं ॥ ६० ॥

गौरीकुंडं महातीर्थं, तच्छिलायास्तु पृष्ठतः ।
देवगम्यं महारम्यं, दर्शनात् पापनाशनम् ॥६१॥

उस भगीरथशिला के पृष्ठभागमें देवताओंसे सेवनीय, अत्यंत रमणीक, केवल दर्शनसे ही पापोंका नाश करने वाला "गौरीकुण्ड" नामक महातीर्थ विद्यमान है ॥ ६१ ॥

केदारगंगा केदारशैलशृंगा द्विनिःसृता ।
यत्र श्रीजह्नु सन्तत्या, संगता पुण्यदायिनी ॥६२॥

जहां पर केदारनाथपर्वतके शिखरप्रान्तसे निकली हुई, पुण्यदायिनी श्री केदार गंगा, श्रीजाह्नवी गंगासे मिलती है ॥ ६२ ॥

सुदर्शनं तत्र गंगापाथः प्रपतनं मुने ।
गभीर निनदं नित्यं, महाश्चर्य विधायकम् ॥६३॥

हे मुने वहां गंभीर शब्दवाला अत्यन्त आश्चर्यकारी गंगाजी के जलका महान् निरन्तर प्रपात ( ऊँचे पाषाण से नीचे गिरना ) अति दर्शनीयहै ॥ ६३ ॥

गौरी साक्षान्महेशानी, संवृताहि सखीजनैः ।
तत्र संक्रीडते तस्माद्गौरीकुंडं निगद्यते ॥६४॥

वहां सब ओर सखियोंसे घिरी हुई, साक्षात् महेश्वरी श्री गौरीजी आनन्दकी क्रीड़ा करती हैं; इसलिये वह "गौरीकुण्ड" कहा जाता है ॥ ६४ ॥

**गौरीकान्तश्च विश्वेशः, शंकरः प्रमथाधिपः ॥**
**स्वस्य भूतगणै र्युक्त स्तत्र नित्यं विराजते ॥६५॥**

सर्व ब्रह्मांड के ईश्वर, गौरी के पति, प्रमथगणों के नायक श्री शंकरजी भी अपने भूतगणों के साथ वहाँ सदैव निवास करते हैं ॥६५॥

**सेतुतर्पण मेतस्मिन्, पुण्यतीर्थे विधीयते ।**
**तद्विधिं संप्रवक्ष्यामि, शृणु मे श्रद्धयान्वितः ॥६६॥**

इस महान् पुण्यतीर्थ में सेतुतर्पण नामकी पुण्यक्रिया की जाती है। उसकी विधि सम्यक् प्रकार से कहता हूं। श्रद्धापूर्वक मेरे बचन सुनो ॥ ६६ ॥

**नारिकेलत आनीय, वालुकाः सेतुबंधनात् ।**
**अभ्यर्च्य विधिवत्तत्र, रुद्रीपाठादिना मुने ! ॥६७॥**

हे मुने ! रामेश्वर से सेतुबंध ( धनुष्कोटी ) स्थान की रेती नारियल में लाकर वहां विधि पूर्वक रुद्रीपाठ आदि सहित पूजन करनेके अनंतर ॥ ६७ ॥

**कुंडेतत्र समर्प्यते, श्रद्धया तापसोत्तमैः ।**
**सेतुतर्पण मेतद्वै, महापुण्य फलप्रदम् ॥६८॥**

उसी गौरी कुंडमें श्रेष्ठ तपस्वी जन श्रद्धाके साथ उसे समर्पण करते हैं। यह सेतु तर्पण नामक क्रिया महापुण्य फल देने वाली है॥६८॥

**यथोक्तविधिना तात ! यः कुर्यात् सेतुतर्पणम् ।**
**निष्कामश्चेत् पुनर्जन्म, तस्य न स्यान्न संशयः ॥६६॥**

हे पुत्र ! जो कोई पूर्वोक्तविधि से सेतुतर्पण करेगा, यदि निष्काम हो तो उसका पुनर्जन्म अवश्य नहीं होगा। इसमें संशय नहीं ॥ ६६ ॥

**सकामश्चेत् सद्यएव, वाञ्छितार्थ मवाप्नुयात् ।**
**धन्यो धन्यः स मर्त्योयः सेतुं तर्पयतीदृशम् ॥७०॥**

और यदि सकाम हो तो शीघ्र ही अपने अभीष्ट अर्थकी प्राप्ति होगी। जो इस प्रकार उस सेतुका तर्पण करते हैं, वे मनुष्य अत्यंत धन्य हैं ॥ ७० ॥

**अन्यच्च कथयिष्यामि, शृणु मे श्रद्धया मुने ! ।**
**गंगोत्तर्याश्चयो गंगातोय मानीय नारद ॥७१॥**

हे मुने ! एक बात और भी कहता हूं। श्रद्धापूर्वक मेरे वचन सुनो ! हे नारद ! गंगोत्तरी से गंगा जल लाकर, ॥ ७१ ॥

**बहिरन्तः शुचिर्नित्यं, श्रद्धावान् संशितव्रतः ।**
**पादचारी सदाचारी, पृथ्वीशायी तथाल्पभुक् ॥७२॥**

सर्वदा बाहर भीतर से अत्यंत शुद्ध, श्रद्धावान्, तीक्ष्ण व्रतवाला पैदल चलनेवाला, उत्तम आचरणवाला, पृथ्वी पर सोनेवाला और अल्प भोजन करने वाला होकर ॥ ७२ ॥

**रामेश्वरे महाक्षेत्रे, रामचंद्रेण यत्पुरा ।**
**स्थापितं शिवलिंगंवै, पूजितं सर्व दैवतैः ॥७३॥**

प्राचीन कालमें महाक्षेत्र रामेश्वरमें श्री रामचन्द्रजी के करकमल स्थापित और सर्व देवताओंसे पूजित जो शिवलिंग है, ॥ ७३ ॥

अभिषेकेण तल्लिंग, मभ्यर्चयति मानवः ।
विधिवत् स फलंतस्य, शिवसायुज्य मृच्छति ॥७४॥

उस शिवलिंगका जो मनुष्य, अभिषेक पूर्वक यथाविधि पूजन करता है, वह उसके फल स्वरूप शिवजीकी सायुज्यमुक्ति पाता है ॥ ७४ ॥

यज्ञभूः पाण्डु पुत्राणा, सुमाकुण्डस्य पृष्ठतः ।
पावनी पुरुपुण्याढ्या, दर्शना दुःख नाशिनी ॥७५॥

गौरीकुंडके- पीछे अतिपवित्र, महापुण्यदायिनी, दर्शनमात्रसे अनेक दुखोंके नाश करनेवाली पांडवोंकी यज्ञभूमि है। ( इसको देशभाषामें "पट्टाङ्गना" कहते हैं ) ॥ ७५ ॥

गोत्रहत्यासमुत्पन्न पापशान्त्यै तु पांडवाः ।
द्वैपायनाज्ञयाऽभिज्ञाः, प्रापुस्त्रिपथगोत्तरम् ॥७६॥

कुटुम्बकी हत्यासे उत्पन्न हुए पापकी निवृत्तिके लिए श्रीवेद व्यासजीकी आज्ञासे बुद्धिमान पांडवगण गंगोत्तरीमें आये थे ॥७६॥

तत्र गत्वा दैवयज्ञ श्चात्र निर्वर्तितो महान् ।
यथाविधान मास्तिक्य बुद्ध्या द्विजसहायकैः ॥७७॥

और वहां जाकर, उन्होंने ब्रह्मर्षियोंकी सहायतासे श्रद्धापूर्वक विधिवत् इसी जगह महान देवयज्ञ संपादन किया था ॥७७॥

अहो ! रम्यमिदं स्थानं, विशाल मनुपद्रवम् ।
मृत्कुक्षौ तन्मखोच्छिष्टं, भस्म चाद्यापि दृश्यते ॥७८॥

अहो ! यह स्थान महान सुन्दर, विशाल और निरुपद्रव हैं।

वहांकी मिट्टीके भीतर अब भी उस यज्ञका अवशिष्ट भस्म देखनेमें आता है ॥७८॥

**एकादशानां रुद्राणा, मावासोच्चशिलोच्चयात् ।**
**निपतन्तीं पश्य गंगां, रुद्रपूर्वां समीपतः ॥७९॥**

उसके समीप एकादश रुद्रोंके निवासस्थान अत्यन्त ऊंचे पर्वतसे ( जिसे देश भाषामें "रुद्रगैरु" कहते हैं ) निकली हुई, "रुद्र गंगा" नामक मनोहर धारा को देखो ! ॥७९॥

**विषयासंगि चित्तं वै कथ मुन्नति माप्नुयात् ।**
**अक्लिष्ट वर्त्मना मन्दं रोहतीवाधिरोहणीम् ॥८०॥**

जैसे आयास विना धीरे धीरे क्रमशः सीढी चढ जाता है, वैसे ही विषयों में आसक्त हुआ चित्त मन्द मन्द किस प्रकार उन्नति को प्राप्त होगा ॥ ८० ॥

**इति सञ्चिन्त्य तीर्थानां दैवतानाञ्च कल्पनम् ।**
**तत्र तत्र कृतं लोकगुरुभि स्तत्त्वदर्शिभिः ॥८१॥**

तत्त्व को जानने वाले, लोकों के आचार्यों द्वारा इस प्रकार विचार करके उसी उसी स्थान में तीर्थ एवं देवताओं की कल्पना की गयी है॥८

**आसेवितानि विधिवत् सर्वाण्येतानि तैः स्वयम् ।**
**जोषयद्भिरहो लोकाँ ल्लोक संग्रहकारिभिः ॥८२॥**

लोक संग्रह करने वाले, लोगों की उनमें प्रवृत्ति कराने वाले ऋषि लोग अपने स्वयं ही उन सबका सेवन भी विधि पूर्वक किये ॥८

अग्निकर्मसु नष्टेषु नष्टे च तपसि क्षितौ ।
कथं वा दुर्बलो मर्त्यः प्रेयः श्रेयश्च साधयेत् ॥८३॥

अग्निहोत्रादि कर्म नष्ट हो गये। पृथ्वी में तप भी लुप्त हो गया। बलहीन मनुष्य किस प्रकार भोग और मोक्ष को प्राप्त करेगा ॥ ८३ ॥

निष्कामसेवया देव्याः संजाता पुण्यसंहतिः ।
निबर्हयति वै पापं बहुजन्मसु संचितम् ॥८४॥

श्री गंगाजी की निष्काम सेवा से महान पुण्य समूह उत्पन्न होते हैं, और अनेक जन्मों में इकट्ठे किये पापों को एकदम नष्ट कर देते हैं ॥ ८४ ॥

रागादि चित्तदोषाश्च क्षीयन्ते तदनन्तरम् ।
दोषक्षये च भगवद् भक्ति र्ज्ञानं च जायते ॥८५॥

राग, द्वेष आदि चित्त के सब दोष भी उसके पश्चात् क्षीण हो जाते हैं। एवं सब दोष भी नष्ट होने पर निर्मल हुए मन में ईश्वर भक्ति तथा ज्ञान भी उदित होते हैं ॥ ८५ ॥

अनायासेन मर्त्याना मनर्हाणाञ्च नारद ।
ईश भक्तिश्च मुक्तिश्च क्षिप्रमेवं प्रसिध्यति ॥८६॥

इस प्रकार हे नारद! अयोग्य मनुष्योंको भी क्लेश विनाही ईश्वर भक्ति और मुक्ति भी जल्दी सिद्ध हो जाती हैं ॥८६॥

सर्व तीर्थ तपो योग स्वाध्यायार्चनकीर्तनैः ।
निः श्रेयसफलं मुख्य मन्यदापातिकं फलम् ॥७८॥

जो जो तीर्थ, तप, योग, स्वाध्याय, पूजन और कीर्तन इत्यादि

हैं, उन सबका भी मोक्ष प्राप्ति ही परम और चरम फल है, अन्य सब फल भी तात्कालिक हैं ॥८७॥

**गुड जिह्विकया नूनं बालवन्मन्दबुद्धयः ।**
**तत्तत्फलैः प्रवर्त्यन्ते तत्तदुत्तमकर्मसु ॥८८॥**

जैसे कड़वी दवाई खिलाने के लिये बालकों को पहले गुड़ दिया करते हैं, वैसे ही अविवेकी जनों को उसी उसी सांसारिक फल के द्वारा एकैक श्रेष्ठ कर्म में प्रवृत्ति कराते हैं ॥ ८८ ॥

**सर्वमापातमधुरमहो सांसारिकं फलम् ।**
**अनित्यं दुःखसंभिन्नं सुबुद्धिभि रकांक्षितम् ॥८९॥**

सांसारिक जितने भोग हैं, सारे अविचार काल में ही प्रिय लगते हैं; सब अस्थिर हैं, दुःख से मिश्रित हैं; विवेकी जन जिनकी कांक्षा न ही करते हैं ॥ ८९ ॥

**तीर्थाटनादि सकलं कृच्छ्रसाध्यं सुकर्मयत् ।**
**कः कुर्यात्क्षणिकार्थानां कृते मूढजनेतरः ॥९०॥**

तीर्थाटन इत्यादि कष्टसाध्य जो नाना सत्कर्म हैं, मूढ़ जन से अन्य कौन क्षणिक विषयोंके लाभ के लिये उसका अनुष्ठान करेगा ॥९०॥

**ईश्वर प्रीतिरेवात्र पुण्यकर्मफलं नृणाम् ।**
**नान्यद्भवतु भव्यानां भवसंकट मोचनी ॥९१॥**

इस संसार में सुबुद्धि पुरुषों के लिये पुण्य कर्मों का फल संसार संकट से विमोचन करने वाली ईश्वर प्रीति ही होना चाहिये; अन्य नहीं ॥ ९१ ॥

ईश्वरः सर्वं जगतो भगवान् भक्त वत्सलः ।
सेव्योऽहं ननु संसारी जीव स्तदुपसेवकः ॥६२॥

सर्व जगत के ईश्वर, भक्तवत्सल भगवान सेवा करने योग्य हैं; मैं संसारी जीव उनका तुच्छ सेवक हूं ॥ ६२ ॥

इति द्वैतधिया सम्यगुपक्रम्येश सेवनम् ।
सर्वं मीश इति प्रज्ञां निर्द्वैतां साधयेद् बुधः ॥६३॥

इस प्रकार द्वैत बुद्धि से सश्रद्ध, सभक्तिक, ईश्वर भजन का आरम्भ करके, अनन्तर "सब ईश्वरमय" इस प्रकार की अद्वैत बुद्धि का बुद्धिमान जन अभ्यास करें ॥ ६३ ॥

सर्वं ब्रह्मेति विज्ञानं साक्षान्मोक्षैक साधनम् ।
हन्त हन्तेह जन्तूनां सहसा कस्य सिध्यति ॥६४॥

मुक्ति के अनन्य साधन, "सब ब्रह्म है" इस प्रकार का प्रत्यक्ष अनुभव, अहो इस संसार में प्राणियों में एकदम किस को सिद्ध होता है ? ॥ ६४ ॥

सर्वं ब्रह्मेत्यखण्डा धी र्यावन्नोदेति कुत्रचित् ।
इदं ब्रह्मेति बुद्धिर्या सखण्डा सा विधीयते ॥६५॥

"सब ब्रह्म है" इस प्रकारकी अपरिच्छिन्न ब्रह्मबुद्धि जब तक उदित नहीं होती, तब तक किसी आलंबन में "यह ब्रह्म है" इस प्रकार की परिच्छिन्न जों ब्रह्म बुद्धि है, उसका विधान किया जाता है ॥ ६५ ॥

ईशावास्य मिदं सर्वं यत्किञ्च सचराचरम् ।
बहुजन्म कृताभ्यासा दित्येषा जायते मतिः ॥६६॥

चर और अचर के सहित जो कुछ यह संपूर्ण जगत ईश्वर से व्याप्त है, ईश्वरमय है, इस प्रकार की यह बुद्धि-ज्ञान–बहु जन्मों में किए अभ्यास से ही उत्पन्न होती है ॥ ९६ ॥

**धुनीं वा ग्रावमूर्तिं वा स्थूलां नोपासितुं क्षमः ।**
**सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरं तत्त्व मैश्वरं वा स्मरेत् कथम् ॥९७॥**

स्थूलतर किसी नदी की, अथवा पाषाण मूर्तिकी उपासना करने में जो समर्थ नहीं, सूक्ष्मसे भी सूक्ष्मतर ईश्वर तत्त्वका वह किस प्रकार स्मरण करेगा ॥९७॥

**प्रकृत्या सुन्दरं स्थानं वस्तु चावर्जकं प्रभोः ।**
**दर्शनार्हण चिन्तासु श्रेष्ठ मालं बनं मतम् ॥९८॥**

प्रकृति से ही सुन्दर स्थान, ऐसे अन्य मनोहर पदार्थ भी परमात्मा के दर्शन, पूजन, तथा चिन्तन में श्रेष्ठ और ऋषिमुनियों के सम्मत आलंबन है ॥ ९८ ॥

**नाना विषय विक्षिप्तं दुष्टचित्तं मनागपि ।**
**ईश्वराभिमुखं कुर्या दिति तीर्थादि कल्पना ॥९९॥**

नाना प्रकार के बिषयों करके विक्षिप्त हुए, रागादि दोषों से दूषित चित्त को थोड़ा भी ईश्वर के अभिमुख लगावे, इस प्रयोजन के लिए तीर्थ आदियों की कल्पना हुई है ॥ ९९ ॥

**साकार मीशरूपंयत् परोक्ष मिति दुर्ग्रहम् ।**
**अतिमन्दधियां किञ्चित् प्रतीकत्वेन कल्प्यते ॥१००॥**

ईश्वर का जो साकार रूप है, परोक्ष होने से उनका भी चिन्तन आदि करना कठिन होता है। इसलिए अति मन्द बुद्धियों के लिए

प्रतिक ( आलंबन ) रूप से किसी वस्तु की कल्पना की जाती है ॥१००॥

**येन केन प्रकारेण विष्वग्गामि दृढं चलम् ।**
**चित्त मेकत्र संरुन्ध्या दनुक्षणविकल्पकम् ॥१०१॥**

जिस किसी प्रकार से इधर उधर दौड़ने वाले, दृढ़, चञ्चल और क्षण २ नाना कल्पना करने वाले चित्त को एक स्थान में सम्यक् निरोध करें ॥ १०१ ॥

**असद्वृत्तिपरं चित्तं कुर्यात् सद्वृत्तियत्नतः ।**
**ततो निर्वृत्तिकं कुर्यादिति तत्त्वगतिक्रमः ॥१०२॥**

दुष्कार्यों में लम्पट चित्त को यत्न करके भी सद्वृति वाला बनावें; पश्चात् सद् वृत्ति का भी निरोध करके वृत्तिशून्य बनावे; इस क्रम से परमार्थ तत्त्व की प्राप्ति होती है ॥ १०२ ॥

**ईश्वरो वेत्ति विश्वात्मा सर्वां सर्वस्य भावनाम् ।**
**यादृशी भावना तादृक् फलञ्चापि प्रयच्छति ॥१०३॥**

सर्वात्मा परमेश्वर सबकी सब प्रकार की भावना को जानते हैं; जिस प्रकार की भावना है, उस प्रकार का फल भी दे देते हैं ॥१०३॥

**तीर्थ सेवनतः केचिद्रामकृष्णाद्युपासया ।**
**जपेन तपसा चान्ये प्रार्थना कीर्तनादिभिः ॥१०४॥**

कोई तीर्थ सेवा से, अन्य कोई राम, कृष्ण आदियों की उपासना से, और अन्य जप से, तप से तथा प्रार्थना, कीर्तन इत्यादियों से ॥१०४॥

**स्वाध्यायाभ्यासतः केचिच्छास्त्र चिन्ताक्रमेण च ।**
**प्राणायामेन चाप्यन्ये ध्यानयोगेन चापरे ॥१०५॥**

और कोई स्वाध्याय के अभ्यास से, कोई अन्य शास्त्रों के चिन्तन के द्वारा, और अन्य प्राणायाम से, एवं इतर कोई ध्यान योग से भी ॥ १०५ ॥

**कर्मानुष्ठानतः केचिद् दान सेवादिभिः परे ।**
**इत्थ मीश्वर माराध्य निष्कामाः शोधयन्ति हृत् ॥१०६॥**

कोई कोई यज्ञ,याग आदि कर्मों के अनुष्ठान से, और अन्य द्रव्य दान, लोक सेवा इत्यादियों से, इस प्रकार निष्काम साधक जन परमेश्वर की आराधना करके अपने चित्त का शोधन करते हैं ॥ १०६ ॥

**विकल्पशत विक्षिप्त मशुद्धं चित्त मञ्जसा ।**
**निर्विकल्पपदोपान्तं गन्तु मर्हेत् कथं प्रभोः ॥१०७॥**

सैकड़ों विकल्पों से विक्षिप्त, तथा अशुद्ध चित्त एक दम ईश्वर के निर्विकल्प स्वरूप के पास पहुंचने में किस प्रकार समर्थ होगा ॥१०७॥

**निर्मलं शुद्ध मेकाग्रं विचारनिपुणं मनः ।**
**वेत्ति सम्यक् परं तत्त्व मवाङ् मनस गोचरम् ॥१०८॥**

राग, द्वेष आदि मल से रहित, शुद्ध, एकाग्र और विचार समर्थ मन ही वाक् और मन के अगोचर परम तत्त्व को साक्षात् अनुभव करता है ॥ १०८ ॥

इति श्री गंगोत्तरीक्षेत्रमाहात्म्ये श्री गंगोत्तरगौरीकुंडादि तीर्थवर्णनं नाम प्रथमः खंडः समाप्तः ॥

---




Specially drawn by Sri Swami Tapovanji. Scale 1 inch = 5 miles.

# अथ द्वितीयः खंडः ।

नारद उवाच ।

गंगोत्तरादितीर्थानां माहात्म्य मतुलादूभुतम् ।
अतिमात्रनिगूढ़ं यत्, त्वत्कृपातः श्रुतं मया ॥१॥

नारदजी बोलेः— गंगोत्तरी आदि तीर्थोंका, अनुपम अद्भुत और अत्यंत गूढ़ जो माहात्म्य है, उसे आपकी कृपासे मैंने सुन लिया ॥ १ ॥

स्थानाना मपि चान्येषां, प्रकृतक्षेत्रवर्तिनाम् ।
सुतवात्सल्यतः श्रीमन्! वैशिष्ट्यं श्रावय प्रभो ! ॥२॥

अब, हे श्रीमन्! हे प्रभो ! गंगोत्तरीक्षेत्रमें स्थित अन्य स्थानोंका भी माहात्म्य आप पुत्रस्नेहसे मुझे सुनाइये ॥ २ ॥

ब्रह्मोवाच ।

अन्यान्यपि सुपुण्यानि, स्थानानि शृणु नारद ! ।
दर्शनेन विनश्यंति, महापाप शतान्यपि ॥३॥

ब्रह्माजी बोले :—हे नारद ! तुम अतिपुण्यदायक अन्य स्थानोंको भी सुनो ! जिनके दर्शनसे सैकड़ों महापापोंका भी नाश हो जाता है ॥३॥

प्रियोऽसि मे तनूजोऽसी त्युच्यते गोप्यमुत्तमम् ।
त्रैलोक्यदुर्लभं तेषां, वैशिष्ट्यं शिष्टहर्षणम् ॥४॥

तुम तो मेरे प्रिय हो; पुत्र हो; इसलिये त्रिलोकको भी दुर्लभ, गूढ़, अति उत्तम और शिष्ट पुरुषोंको आनन्द देनेवाला उन स्थानोंका माहात्म्य कहता हूं ॥ ४ ॥

**लक्ष्मीवनं महालक्ष्म्याः क्रीडनोपवनं मुने ! ।**
**पुरतो भ्राजते तत्र, फलवृक्षविराजितम् ॥५॥**

हे मुने ! इसके आगे महालक्ष्मीका क्रीड़ास्थान, अनेक प्रकार के फलोंवाले वृक्षोंसे शोभित, लक्ष्मीवन विराजमान है (इसे 'गंगा बगीचा' भी कहते हैं) ॥ ५ ॥

**देवीगंगा संगमश्च, तत ऊर्ध्वं समीपतः ।**
**दिवौकसां स्थान मेत, न्नास्ति मर्त्यसमागमः ॥६॥**

उसके आगे पास ही श्री भागीरथीगंगा के साथ देवीगंगाका संगमस्थान है। यह देवताओंका स्थान है। मनुष्योंका समागम वहां दुर्लभ है। ( इसे देश भाषामें "देवघाट" कहते हैं ) ॥ ६ ॥

**ततोऽपि दिशि पूर्वस्यां, भूर्जवासोऽति सुन्दरः ।**
**ऊर्जस्वलै भूर्जवृक्षैरापूर्णं विस्तृतं वनम् ॥७॥**

उसके भी पूर्वदिशा में अत्यन्त सुन्दर "भुर्जवास" है। यह भोजपत्र के उज्ज्वल और ऊर्जित वृक्षों से भरा हुआ रमणीक और विशाल वन है। ( यह स्थान "भोजवासा" नाम से प्रसिद्ध है ॥७॥

**देवर्षि यक्ष गंधर्व सिद्ध चारण सेवितम् ।**
**अहो ! धन्यः स मर्त्योयः स्थान मेतत् प्रपश्यति ॥८॥**

अहो ! जो मनुष्य, देव, ऋषि, गंधर्व, सिद्ध और चारणों से सेवित इस दिव्य स्थान का दर्शन करते हैं, वे अतिधन्य हैं ॥८॥

